सो यह गैया खूंटा जो धोखाब्रह्म है तामे राती है अर्थात् ब्रह्म माया शबलित है अरु यदि गैया के सींग श्वेत हैं कहे सतो गुणो हैं सोई ब्रह्म में बांधियो है और अवरन कहे असत औ वरन कहे सत ई वाके कोई नहीं हैं अर्थात् सत् असत् से विलक्षण है अथवा अवरन कहे नहीं है वरन जाके ऐसो निरक्षर ब्रह्म नाम रूपादिक नहीं है जाके और वरन कहे अक्षर ब्रह्म जीव ये दोनों नहीं हैं वाके अर्थात् ई दोनों ते विलक्षण है और भक्ष अभक्षी खाइ है कहे जो कर्म करावन लायक है सो करावै है और जो कर्म करावन लायक नहीं है सोऊ करावै है अर्थात् विद्या रूपते शुभ कर्म और अविद्या रूपते अशुभ कर्म करावै है, सो वाको शिव सनकादिक ब्रह्मा विष्णु महेश अनन्त सिद्ध खोज मरे पर गैया कोऊ न खोज पायो कि सत है कि असत है तात्पर्यऊ न जाने ॥५॥६॥

कहे कबीर सुनो हो सन्तो, जो या पद अरथाई ।
जो या पद को गाइ बिचरिहै आगे ह्वै तरि जाई ॥७॥

श्री कबीर जी कहै हैं कि हे सन्तो ! सुनौ जो या पद को अर्थै है कहे अर्थ विचरि है और जौन पद हम वर्णन करे आये सब ब्रह्मांड सप्तावरण आदि दैके जे पद हैं कहे स्थान तिनको जो कोई गाइ कहे माया को रूपही विचारैगो कि ये ईश्वर तो माया ही है सो माया के आगे ह्वै कै साहब को लोक विचारैगो सोई तरैगो ॥७॥

## शब्द ७

भाई रे दुइ जगदीश कहां ते आये, कहहु कौने भरमाया।
अल्ला राम करीम केशव हरि, हजरत नाम धराया ॥१॥
गहना एक कनक ते गहना, तामें भाव न दूजा।
कहन सुनन को दुइ करि थापे, यक नेवाज यक पूजा ॥२॥

श्री कबीर जी कहै हैं कि हे भाइउ ! दुइ जगदीश कहां ते आये तोको कौने भरमायो है अल्ला राम करीम केशव हरि हज़रत ये तौ सब नाम भेद हैं कहते तो एकही को हैं ॥१॥

जैसे एक गहना को सुवर्ण का गहना कहे गहिलेय कहे सुवर्ण विचारि लेइ तामें भाव दूजा नहीं है यह सुवर्ण है जैसे कोई चूड़ो कोई बिजायठ इत्यादिक नाम कहै हैं परन्तु है सुवर्ण ही तैसे कहिये सुनिये दुइ करि थाप्यो है 'येक नेवाज यक पूजा' परन्तु है सब साहब की बन्दगी को ही परम परपुरुष श्रीरामचन्द्र ही को सेवै हैं ॥२॥

**वही महादेव वही महम्मद, ब्रह्मा आदम कहिये ॥**
**कोइ हिन्दू कोइ तुरुक कहावै, एक जिमीं पर रहिये ॥३॥**

वोही परम पुरुष श्रीरामचन्द्र को महादेव व महम्मद व ब्रह्मा व आदम सब कहिये कहे कहत भये कोई राम कहिकै कोई अल्लाह नाम कहिकै कुरान में लिख्यो है कि सब नामन में अल्लाह नाम ऊपर है और यहां वेद पुराण में लिखे है कि सब नामन में रामनाम ऊपर है तामें प्रमाण

"सर्वेशामपि मंत्राणां राममंत्रफलाधिकमिति"

"सहस्रनाम तत्तुल्यं रामनाम वरानने"

याते सब के मालिक परमपुरुष श्रीरामचन्द्र ही जगदीश हैं दूसरो जगदीश नहीं है उनहीं के अल्लाह नाम को सब नामन ते परे महम्मद कुरान में लिख्यो है, व उनही नाम को महादेव ने तंत्रों में लिख्यो है, और ब्रह्मा वेद में कहत भये, आदम किताब में कह भये, अरु इहां तो एक जे परमपुरुष श्री रामचन्द्र हैं तिनहीं के जिमीं में कहे जगत में रहत भये नाम के भेद ते कोई हिन्दू कोई मुसल्मान कहावे है ॥३॥

**वेद किताब पढ़े वे कुतुबा, वे मोलना वे पांडे ।**
**बिगत बिगत कै नाम धरायो, यक माटी के भांडे ॥४॥**

जिनके पोथी जमा होय हैं ते कहावै हैं कुतुबा वे वेद पुराण जमा कै कै पढ़े हैं वे किताब जमा कै कै पढ़े हैं वे पण्डित कहावै हैं वे मोलना कहावै हैं वेद पढ़िकै पण्डित किताब पढ़ि कै मोलना कहावैं बिगत बिगत कहे जुदा जुदा नाम धरांय लेते भये हैं एक ही माटी के भांड़े कहे हैं सब पञ्चभौतिक हो हैं ॥४॥

कह कबीर ये दूनौं भूले, रामहिं किनहुं न पाया।
वे खसिया वे गाय कटावैं, बादै जनम गंवाया ॥५॥

श्री कबीर जी कहै हैं कि हिन्दू तो बोकरा मारिकै मुसलमान गाय मारिकै नाना प्रकार के वादविवाद करिके अथवा बादै कहे वृथा ही दोऊ भूलि के जन्म गंवाय दियो परमपुरुषपर जे श्रीरामचन्द्र तिनको न पावत भये हिन्दू तुरुक के खुदा खाविन्द एकई है कोई बिरले जानै हैं ते वहां पहुंचै हैं तामें प्रमाण,

"छोड़ि नासूत मलकूत जबरूत लाहूत हाहूत बाजी।
और साहूत राहूत इहाँ डारिदे कूदि आहूत जाहूत जाजी।
जाय जाहूत में खुद खाविन्द जहँ वही मकान साकेतसाजी॥
कहै कब्बीर ह्वां भश्त दोजख थके वेद कीताब काहूत काजी"॥५॥

## शब्द ८

हंसा संशय छूरी कुहिया, गैया पियै बछरुवै दुहिया ॥१॥
घर घर सावज खेलै अहेरा, पारथ बोटा लेई।
पानी माहि तलफि गै भूभुरि, धूरि हिलोरा देई ॥२॥

कबीर जी कहै हैं कि हे हंसा! संशय रूप छूरी ते मारिगयो तोको उलटो ज्ञान ह्वै गयो बछरुवा जो है तैसो तेरो स्वरूप ज्ञानरूप जो दूध ताको गैया जो माया सो दुहि कै पीलियौ ॥१॥

सावज जो यह मन है सो घर घर में कहे शरीर शरीर में शिकार खेलै है 'पारथ' कहे शिकारी जोतैं सो बोटा लेइ है अर्थात् नाना उपासना नाना ज्ञान करत फिरै है पर मन तोको नहीं छोड़ै है साउज ते नहीं बचे है पानीरूप जो है पानी नाना शास्त्र तौने में 'भूभुरि' जो सूर्यन के तापते तपित भूमि होय है सो भूभुरि कहावै है ऐसे संसार ताप ते तपित जो तेरा अन्तःकरण सो तलफि गयो अर्थात् अधिक अधिक शंका होत भई तिन ते अधिक तप्त भयो शीतल न भयो काहे ते कि धूरि जो सूखा ब्रह्मज्ञान सो हिलोरा देन लग्यो कहे शास्त्रन में वही धोखा ब्रह्म ही देख परन लग्यो शास्त्रन को तात्पर्य जो साहब तिनको न जान्यो ॥२॥

धरती बरसै, बादल भीजै, भीट भया पैराऊ।
हंस उड़ाने ताल सुखाने, चहले बीधा पाऊ॥ ८॥

बुद्धि जो है सो धरती है काहेते सब मतन को आधार यही है बानीरूप पानी बरसै है कहे नाना मतन को निश्चय कै कै प्रकट करै है अरु यह बानी जीवही ते प्रथम निकसी है सो जीव बादल है सो भीजै कहे कोई मतन को ग्रहण कियो यह लोकोक्ति है कि फलाने फलाने में भीजि रहे हैं कहे आसक्त ह्वै रहे हैं, भीट चारयो वेद हैं, मर्यादा ते पैराऊ ह्वै गये कहे उनकी थाह कोई न पावत भयो अर्थात् तात्पर्य करिकै जो परमपुरुष श्रीरामचन्द्र को वर्णन करै है सो कोई न पावत भयो। ताल सूखे हंस उड़े हैं यहां हंस उड़े ताल सूखे हैं जब हंस उड़ो कहे या जीव निकसि गयो तब ताल जो शरीर है सो सूखि गयो सब बासना जे हैं तेई चहला हैं तिनमें पाँउ बीधि रहयो जैसे तलाउ जब सूखेउ और पुनि चौमासे में जब जल बरस्यो तब जस को तस ह्वै गयो तैसे बासना में पाँउ फँसि रह्यो है दूसर शरीर जब पायो तब फिर वही शरीर में तलाउ में हंस जीव बूड़न उतरान लग्यो है सो भाव यह कि उड़न को तो करैहै शरीर ताल ते अन्तै नहीं जाय सकै है कोई योनि में रहै॥ ८॥

जौ लगि कर डोलै पग चलई, तौ लगि आस न कीजै।
कह कबीर जेहि चलत न दीखै, तासु बचन का लीजै॥९॥

जब लग पांव चलै है कर डोले है कहे शरीर बनो है तब लगि गुरुवालोगन की आश न करिये जो आश करैगो तौ याही भांति बँधि रहैगो सो कबीर जी कहै हैं जे गुरुवालोग नाना पदार्थन में आश लगाइ देइ हैं तिनही ते चलत नहीं बनै है तौ तिनको कह्यो बचन कैसे लीजिये कहे कैसे मानिये अर्थात् उनके यहां न जाइये काहे ते कि वे साहब को भुलाइ कै औरै में लगाइ देहिंगे संसार ही में फंसो रहैगो यामें धुनि यह है कि जे संसार ते छूटे हैं रामोपासक हैं तिनही को बचन मानिये तिनही के यहां जाइये॥ ९॥

हंसा हो चित चेत सवेरा, इन्ह परपञ्च करल बहुतेरा ॥ १ ॥
पाखंडरूप रच्यो इन्ह तिरगुन, तेहि पाखंड भूल संसारा।
घर को खसम बधिक भो राजा, परजा काधौं करै बिचारा ॥२॥

हे हंसा जीवो! सवेरे ते कहे अबही ते चित्त में चेत करौ सवेरे ते कह्यो ताको भाव यह है कि जब काल नियराय आवैगो तब कछू न करत बनैगो तिहारे फांसिबे को यह माया बहुत परपञ्च कियो है ॥१॥

पहिले पाखण्डरूप जो वह धोखाब्रह्म है ताको रच्यो तामें मिलिकै तिरगुन जे सत-रज-तम हैं, तिनको तिहारे फाँसिबे को प्रगट कियो सो तीनों गुणाभिमानी जे तीनों देवता हैं अरु पाखण्डरूप जो धोखा-ब्रह्म है तामें सब भूलि गये घर को खसम जब स्त्री को बधिक कहे दुःख देन लाग्यो मारन लाग्यो तब स्त्री कहा करै तैसे जो राजा प्रजा को बधिक कहे मारन लाग्यो दुःख देन लाग्यो, तब बिचारे प्रजा कहा करै सो यह मन तो सब को मालिक ह्वै रह्यो है सो यही जो सब को दुःख देन लाग्यो तौ जीव कहा करै ॥ २ ॥

भक्ति न जानै भक्त कहावै, तजि अमृत विष कै लिय सारा।
आगे बड़े ऐसही भूले, तिनहु न मानल कहा हमारा ॥ ३ ॥

भक्ति को जानै नहीं हैं भक्त कहावै हैं अमृत जो है परमपर पुरुष श्रीरामचन्द्र की भक्ति ताको छोड़िकै विष जो है और और की भक्ति ताको सार मानि लियो है सो आगे जे बड़े बड़े ह्वै गये हैं तेऊ ऐसेही भूलि गये हमारो कह्यो नहीं मान्यो साहब की भक्ति छोड़िकै और और की भक्ति करिकै संसार ही में परत भये ॥ ३ ॥

कहल हमारा गांठी बांधो, निशि बासरहि होहु हुशियारा।
ये कलि के गुरु बड़ परपञ्ची, डारि ठगौरी सब जग मारा ॥४॥

सो हमारो कह्यो गांठी बांधो औ अबहूँ हमारो कह्यो न मानौगे साहब की भक्ति न करौगे तौ संसार ही में परौगे कलियुग के जे गुरुवा

हैं ते बड़े परपञ्ची हैं सब जग का ठगोरी कहे ठगिकै परमपुरुषपर जे श्रीरामचन्द्र हैं तिनकी भक्ति को छोड़िकै और और मतन में डारि दे रहैं सो निशिवासर हुशियार रहो अर्थात् निशिवासर रामनाम को स्मरण करत रहो साहब को जानत रहो गुरुवा लोगन को कहा न मानो ॥ ४ ॥

**वेद किताब दोय फन्द पसारा, ते फन्दे पर आप बिचारा।**
**कहत कबीर ते हंस न बिछुरे, जेहि मैं मिलो छोड़ावनहारा॥५॥**

वोई जे गुरुवालोग हैं ते आइ ये वेद किताब को फन्द पसारि कै नाना मतन में करत भये सो वही फन्द में आप परत भये व औरहु को वही फन्द में डारि कै नाना मतन में लगाय देते भये वेद किताब को तात्पर्य न जानत भये सो कबीर जी कहै हैं कि जौने जीव को मैं फन्द ते छोड़ावनहार मिल्यौ हौं और परमपुरुष में लगाइ दियो ते आज लौं नहीं बिछुरे न बिछुरैंगे सो तुमहूं परखि करिकै मेरो कह्यो मानिकै हे हंस जीवो ! तुमहु फंद छोड़ि परमपुरुषपर जे श्री रामचन्द्र हैं तिनमें लगौ ॥ ५ ॥

---

**हंसा प्यारे सरवरते जे *जाय।**
**जेहि सरवर बिच मोतिया चुनते, बहुबिधि केलि कराय॥१॥**
**सुखे ताल पुरइनि जल छोड़े, कमल गयो कुंभिलाय।**
**कह कबीर जो अबकी बिछुरै, बहुरि मिलै कब आय॥२॥**

हे प्यारे हंस, सरवर जो शरीर है ताते जे जाय कहे जिनके शरीर छूटि जाय हैं जौने सरवर शरीर को प्राप्त होइकै मोतिया चुनै हैं कहे ज्ञानयोगादिक साधन करिकै मुक्ति की चाह करैं हैं और बहुबिधि की केलि करै हैं, जो त्याजे पाठ होय तो यह अर्थ है हे हंसा जीव, प्यारो जो

* कहीं कहीं पाठ है "सरवर त्याजे जाय"

सरवर शरीर ताको त्यागे जाय है जौन सरवर शरीर में नाना देवतन की उपासना रूप मोती चुने नाना बिषयन को भोग कीन्हे सो छोड़े जाय है ॥ १ ॥

सो शरीररुपीताल जब सूख्यो कहे रोग करिकै ग्रस्त भयो तब पुरइनि जल छोड़ि दियो अर्थात् वह ज्ञान बुद्धि तुम्हारे न रहिगयो अरु अनुभव जो तुम करत रह्यो सोई कमल है सो कुंभिलाय गयो अर्थात् भूलि गयो सो कबीरजी कहै हैं कि यहि तरह ते जो अब की बिछुरै कहे शरीर छूटि जाय तब पुनि कबै ऐसो शरीर पावैंगो, चौरासी लाख योनि भटकैगो तब फेरि कबहूं जैसे तैसे मिलैगो शरीर छूटे ज्ञान योगादिक साधन भूलि जाय हैं तेहिते मानुषशरीर पाइकै साहब को जानै वह शरीरहू छूटे नहीं भूलै है काहे ते कि साहबही आपनो ज्ञान देइहै और हंस स्वरूप देइहै ॥ २ ॥

---

## ॥ अथ चौतीसीप्रारम्भः ॥

ॐकार आदिहि जो जानै।
लिखिकै मेटि ताहि फिरि मानै॥
वै ॐकार कहौ सब कोई।
जिनहुं लखा सो बिरला होई ॥ १ ॥

ओंकार को आदि जो रामनाम ताको जो कोई जानै पिण्डाण्ड ब्रह्माण्ड को चाहै लिखिकै कहे उत्पतिकै मेटै कहे नाशकरै फिरि मानै कहे पालन करै सो वह ओंकार को तो सबै कोई कहै हैं परन्तु जिन वाको लखा है सो कोई बिरला है ताके लखिबे को प्रकार हौं कहौ हौं अकार लक्ष्मण को स्वरूप, उकार शत्रुघ्न को स्वरूप, मकार भरत को स्वरूप अर्द्धमात्रा श्रीरामचन्द्रजी को स्वरूप सम्पूर्ण प्रणव श्रीजानकी जी को स्वरूप यहि रीति ते जो कोई प्रणव को जानै सो बिरला है कौनी

रीति ते जप करै त्रिकुटी में अकार कण्ठ में उकार हृदय में मकार नाभि में अर्द्धमात्रा गैबगुफा में सम्पूर्ण प्रणव ऐसे एक एक मात्रा को अर्थ विचारत घण्टानाद की नाईं जपकरनवारो विरला है। साहबमुख यह अर्थ हम दिग्दर्शन कर दियो है और विस्तारते अर्थ हमारे रहस्यत्रयग्रंथ में है और सब जगत्मुख अर्थ है ॥ १ ॥

कका कमल किरनि में पावै।
शशि विकसित संपुट नहिं आवै ॥
तहां कुसुम्भ रंग जो पावै।
औ गहगह कै गगन रहावै ॥ २ ॥

क कहिये सुख को, सो कका कहे सुख को सुख जो साहब तिनको किरनि जो अर्द्धमात्रा ताको नाभिकमल में ध्यान करि जीव जानै और शशि जो चन्द्र नाड़ी तौन को अमृत सींचि कै विकसित किये रहै, संपुटित न होन पावै व तहैं कुसुंभरङ्ग जो प्रेम ताको पावै तो अगह जो साहब जे मन वचन करि कै नहीं गहे जाइँ तिनको गहि कै गगन जो हृदय आकाश तामें राखै याके आवरण के मंत्र और ध्यान को प्रकार हमारे शान्तिशतक में लिख्यो है। ककार सुख को कहै हैं तामें प्रमाण—

"कः प्रजापतिरुद्दिष्टः को वायुरिति शब्दितः।
कश्चात्मनि समाख्यातः कस्सामान्य उदाहृतः ॥ १ ॥
कं शिरो जलमाख्यातं कं सुखेऽपि प्रकीर्तितम्।
पृथिव्यां कुः समाख्यातः कुः शब्देऽपि प्रकीर्तितः ॥ २ ॥

खखा चाहै खोरि मनावै।
खसमहिं छोड़ि दशहु दिशि धावै ॥
खसमहिं छोड़ि छमा ह्वै रहई।
होइ अखीन. अक्षय पद गहई ॥ ३ ॥

ख जो चैतन्याकाश ताहू को चैतन्याकाश अर्थात् ब्रह्महूँ को ब्रह्म जो साहब ताको जो चाहै तो अपनी खोरि जो चूक सो मनावै कहे

बकसावै कौन चूक जौन खसम जे साहब हैं तिनको छोड़िकै जो दशौ दिशा में धावै है कहे नाना उपासना करै है सो या चूक बकसावै व ख जो चैतन्याकाश सम कहे सर्वत्र पूर्ण ऐसो जो धोखाब्रह्म ताको छोड़ि कै तैं जना हू रहु ब्रह्म को वादविवाद न करु होइ अखीन कहे आपनो स्वरूप जानि कै कि मैं साहब को हौं अक्षय हौं ब्रह्महूं मैं लीन भये मेरो जीवत्व नहीं जाय है ऐसो हंस रूप ह्वै कै अक्षयपद जे साहब तिनको गहु ॥ ३ ॥

गगा गुरु के बचनै मानै।
दूसर शब्द करै नहिं कानै॥
तहां बिहंगम कतहुं न जाई।
औ गहि गहि कै गगन रहाई ॥ ४ ॥

ग जो है साहब को गीत ताको ग कहे ते गवैया है सो हे जीव! तैं गुरु जे साहब हैं तिनके वचन मानु कौन वचन कि—

अजहूं लेउं छुँड़ाय काल से जो घट सुरति सँभारै।

और दूसर शब्द न कान करु जौं घट सुरति संभारैगो तौ विहङ्गम जो जीवत्मा सो कतौं न जाइगो व गह कहे अवगाह जे साहब हैं तिनको गहि कै गगन जो हृदयाकाश ताही में रहैगो अर्थात् जो साहब को गुन गान करैगो तौ तेरो मन जो सर्वत्र डोलै है सो कतौं न जाइगो। तामें प्रमाण

"गो गणपतिरुद्दिष्टो गन्धर्वो गः प्रकीर्तितः।
गं गीते गा तु गीता च गौश्च धेनुस्सरस्वती" ॥ ४ ॥

घघा घट बिनसे घट होई।
घटही में घट राखु समोई॥
जो घट घटै घटै फिरि आवै।
घटही में फिरि घटै समावै ॥५॥

घ जो घट है ताको घा जो नाश है सो करनवारे अर्थात् जनम मरनवारे हे घघा जीव ! घट जे पांचौ शरीर ताके विनसे घट जो है हंसशरीर सो होइ है कैसे होइ है ताको साधन कहे हैं घट ही में घट राखु समोई कहे स्थूल सूक्ष्म में, सूक्ष्म कारण में, कारण महाकारण में, महाकारण कैवल्य में, कैवल्य हंसस्वरूप में समोइ राखु अर्थात् एक एक में लीन कै देइ जो यही रीति ते घट जे पांचौ शरीर तिनको घटै घटै फिरि आवै तो घट जो है हृदयाकाश ताही में घट जो हंसशरीर सो समावै अर्थात् जीतै यही शरीर में हंसस्वरूप पाय जाय। घघान को कहै हैं—

घो घटेऽपि समाख्यातः किंकिणी वा प्रकीर्तितः ।
हनुमते घा समाख्याता घृ मूर्द्धनि प्रकीर्तितः ॥ ५ ॥.

ङ ङा निरखत निशि दिन जाई ।
निरखत नयन रहत रतनाई ॥
निमिष एकलौं निरखै पावै ।
ताहि निमिष में नयन छिपावै ॥६॥

ङ कहे भयानक ङा कहे विषयवाञ्छा सो ङङा भयानक विषयवाञ्छा निरखत कहे विचारत तो को दिनौ राति जाइ हैंवाही के निरखत में कहे विचारत में नय जो नीति सो नहीं रहत, रतनाइ जो अनुराग विषय में सोई रहि जाइ है कैसी है वह विषय कि एक निमिष लौं निरखौ पावै कहे वामें लगै तो तौनेन निमिष में भोगोपरान्त नयन छिपाये है नहीं नीक लागै है अर्थात् रूप को देख्यो फिरि नयन में नीर भरि आवै है नहीं नीक लागै है, सुगन्ध बहुत सूंघ्यो उपरान्त नाक बरि उठै है अच्छो भोजन कियो तृप भये पर विरस परिजाय है गान बहुत सुन्यो फिरि बकवादि लगै है सो ये सब तृप्ति के उपरान्त जो निमिष है तोने निमिष नहीं नीक लागै है । ङ विषय वाञ्छा को कहै हैं तामें प्रमाण,

ङकारो भैरवः ख्यातो ङा ध्वनावपि कीर्तितः ।
ङकारस्स्मरणे प्रोक्तो ङाकारो विषयस्पृहा" ॥ ६ ॥

चचा चित्र रचौ बहु भारी ।
चित्र छोड़ि तू चेतु चित्रकारी ॥
जिन यह चित्र विचित्रउ खेला ।
चित्र छोड़ि तू चेतु चितेला ॥ ७ ॥

च कहे मन काहे ते कि मन को देवता चन्द्रमा याते च मन को कही और दूसर चा चोर को कही सो तेरो मन जो चोर सो तेरो स्वरूप को चोराय लीन्हो साहब को भुलाय दीन्हो सो यह जगत्‌रूप चित्र जो रच्यो है चित्र विचित्र सो तू छोड़ि दे, हे जीव ! चित्रकारी जो मन ताको चेत करु वही तेरे स्वरूप को भुलाय दियो है। च चन्द्रमा व चोर को कहै हैं—

"च चन्द्रश्च समाख्यातस्तस्करश्च उदाहृतः" ॥ ७ ॥

छछा आहि छत्रपति पासा ।
छकि किन रहै छोड़ि सब आसा ॥
मैं तोहीं छन छन समुझाया ।
खसम छोड़ि कस आपु बंधाया ॥ ८ ॥

छ कहे निर्मल जीव तैं आपने स्वरूप को भूलि कै साहब को भूलि गयो ताते छा कहे खेद रूप ही ह्वै गयो तेरे स्वरूप की छय ह्वै गई से तैं तो छत्रपती जे परमपुरुष श्रीरामचन्द्र तिनको आहि तिनके पास जायकै ई सब नाना देवन की आशा छोड़ि कै छकि रहु या बात मैं तो को छन छन समझायो परन्तु खसम जे साहब हैं तिनको छोड़ि कै तैं काहे को जगत में अपनपौ बँधाया। छ निर्मल को और खेद को कहै हैं, तामें प्रमाण—

"निर्मलछस्समाख्यातः तरणिश्छैः प्रकीर्तितः ।
वेदे च छः समाख्यातो विद्वद्भिः शब्दशासने" ॥ ८ ॥

जजा ई तन जियतहि जारो।
जोबन जारि जुक्ति जो पारो ॥
घटहि ज्योति उजियारी करै।
जो कछु जानि जानि परजरै ॥ ६ ॥

ज कहिये वेगवंत को व जा कहिये जघन को सो हे जीव ! वेगवारो जो मन है सोई तेरो जघन है ताही ते भागत फिरै है अर्थात् जनन मरण होत रहै है सो या तनको कहे मनरूप तन के। तैं जीतै में कहे यही शरीर को साधन करके जारि दे मरेते न जरैगो दूसर शरीर देइगो जोबन कहे युवाअवस्था को जारि कै वह युक्ति को पारो कहे धारण करो फिर वृद्धावस्था में साधन करिबे की समर्थ नहीं रहै है। ताते युवै अवस्था में इन्द्रिन को विषयसाधन करि जाइ कौनी तरह ते जाइ कि जो कछु पदार्थ जगत् में जानि राख्यो है ते जानि परैं कि जरि गये अर्थात् मन को संकल्पविकल्प छूटि जाइ तबहीं ज्योति जो मन है सो घट में साहब की ओर उजियारी करै है। ज्योति मन को कहै हैं तामें प्रमाण—

"जीवरूप यक अन्तरबासा। अन्तर ज्योति कीन परकासा"

और जकार वेगवारे को व जघन को कहै हैं—

जेति तेजः समाख्यातो जघने जः प्रकीर्तितः" ॥ ६ ॥

झझा अरुझि सरुझि कित जाना।
हीठत ढूंढ़त जाहि पराना ॥
कोटि सुमेरु ढूंढ़ि फिरि आवै।
जो गढ़ गढ़ा गढ़हि सो पावै ॥ १० ॥

झ कहिये झंझा पवन को और झा कहिये नष्ट को सो तैं विषय झंझा में परिकै नष्ट होइ गये सों या में अरुझि कै तैं कहां सरुझि कै जैहै, झ कहिये पीठि को झा कहिये बिषयबयारि को, सो बिषयबयारि

में अरुझि कै साहब को पीठि देंकै सरुझि कै कित जान चाहै है। हीठत ढूंढ़त तेरो परान जाइ है नाना उपासना नाना मत करै है अथवा हीठत ढूंढ़त तेरो परान जाइ है नाना मतन में पे तोको विषयबियारि न छांड़ैगी वाही में अरुझो रहैगो कोटि सुमेरु कहे कोटिन ब्रह्माण्ड भटकि आओ परन्तु जौन मन शरीर गढ़ को गढ़ा है कहे बनावा तौनेन को व गढ़ कहे शरीर को तपावैगो याते तैं विषयबयारि को छांड़ु साहब के सन्मुख होइ। झ झंझा बात को व नष्ट को कहै हैं तामें प्रमाण—

"झंझावाते झकारः स्यान्नष्टे झस्समुदाहृतः" ॥ १० ॥

> ञञा निरखत नगरसनेहू।
> आपन करु निरुवारु सँदेहू ॥
> नहिं देखौं नहिं आपु भजाऊँ।
> जहां नहीं तहँ तन मन लाऊँ ॥ ११ ॥

ञ कहिये सोइबे को ञा कहिये घर्घरध्वनि को सो घर्घर नाक बजावत ऐसो सोवत कहे अपने स्वरूप को भूलो जीव नाना मतन में वादविवाद करत नगर जो जगत व शरीर ताही को निरखै है व वाही में सनेह करै है आपने जो संदेह कि मैं साहब को हौं कि और को हौं ताको तो निरुवारु करु नय बात ते नहीं देखो जेहि में साहब मिलै हैं और न आप भजाऊँ कहे न अपनपौ जान कि मैं कौन को हौं जिन जिन मतन में न साहिबै जनि परै न आपनो स्वरूप जानि परै तामें तैं तन मन को लगाये है। ञ शयन को व घर्घरध्वनि को कहै हैं तामें प्रमाण—

"ञकारः शयने प्रोक्तो ञकारो घर्घरध्वनौ" ॥ ११ ॥

> टटा विकट बात मन माहीं।
> खोलि कपाट महल में जाहीं ॥
> रहे लटपटे जुटि तेहि माहीं।
> होहिं अटल तेहि कतहुं न जाहीं ॥ १२ ॥

एक ट कहे जो नाभी में रेफ की ध्वनि उठै है और दूसरो टा कहे जो सुरतिकमल में गुरु रकार ध्वनि करै है सो दूनो ध्वनि जामें होईं सो टटा कहावै है सो हे टटा जीव ! विकट बात की जे वासना तेरे मन में तेई कपाट हैं ताको खोलि कै दूनो रकार की ध्वनि एक कै रामनाम को छइउ मात्रा जपत अर्थ विचारत महल जो साकेत तहां को जाय रहै। लटपटे कहे जैसे होय तैसे रामनाम में जुटि रहु तौ साकेत में जाइकै तैं अटल ह्वै है अथवा विकट वासनन को तेरे मन में टटा ह्वै रहा है सो टटा को खोलि कै महल में जा हे लटपटे ! जौने संसार में लटपट ह्वै रहे हैं कहे नरक स्वर्ग में तैं गिरै उठै है सो तैं साकेत में जुटि रहु जे साकेत में जुटि रहे हैं कहे प्रवेश करि रहे हैं तेई अटल ह्वै रहे हैं उनको जनन मरण नहीं होय वे कतहूं नहीं जाय हैं। ट ध्वनि को कहै हैं तामें प्रमाण—

"टः पृथिव्यां च कटके टो ध्वनौ च प्रकीर्तितः" ॥ १२ ॥

ठठा ठौर दूरि ठग नेरे।
नित के निठुर कीन्ह मन धीरे ॥
जेहि ठग ठग सब्ब लोग सयाना।
सो ठग चीन्हि ठौर पहिचाना ॥१३॥

ठ कहिये बृहद्ध्वनिको और ठा कहिये चन्द्रमंडल को सो बृहत् है ध्वनि कहे कीर्ति जिनकी तीनों ताप के हरनहारे चन्द्रमंडल की नाईं ऐसे परमपुरुषपर जे श्रीरामचन्द्र हैं तिनको ठौर दूरि है और ठग जो मन है सो नेरे है अथवा हे ठट्ठहा मसख़रा जीव ! साहब सों मसख़री करनवारो जाते जनन मरण छूटै है वा साहब को ठौर दूरि है ठग जे मन बुद्धि चित्त अहंकार ते नेरे हैं तैं नित्य को निठुर है मा जो माया ताको ना धीरे करत भे सो कहे तेज करते भये ऐसो जो ठग मन जौन सब सयाने लोगन को ठगत भो तौने ठग मन को चीन्हि कै साहब के ठौर को पहिचानौ अथवा ठग जे हैं गुरुवा लोग ते साहब ते छोड़ायकै

और और में लगायो ते कहां तेरे मन को धीरे किये नाहीं किये। ठ बृहद् ध्वनि को व चन्द्रमंडल को कहै हैं तामें प्रमाण—

"बृहद्ध्वनिश्च ठः प्रोक्तस्तथा चन्द्रस्य मण्डले" ॥१३॥

डडा डर कीन्हें डर होई।
डरही में डर राखु समोई॥
जो डर डरै डरै फिरि आवै।
डरही में पुनि डरहि समावै॥१४॥

एक ड कहिये ध्वनि को और डा कहिये त्रास को सो मायारूप बानी को त्रास कहे डर सो या डर तेरे कीन्हे ते होइ है अर्थात् ये मिथ्या हैं तैं ही बनाय लियो है कैसे मिटै सो जिनको तैं डरै है विषयन को तिनको इन्द्रिन में समोइ दे इन्द्रिन को डरै है सो मन जो महाडर है तामें समाइ दे और मन को चित् तन्मात्र ब्रह्म में समोइ दे या रीति ते डर को डर में समोइ कै तैं फिरि आउ साधन करि साहब को जानु। डकार ध्वनि को और त्रास को कहै हैं तामें प्रमाण—

"डकारः शंकरे त्रासे डकारो ध्वनिरुच्यते" ॥ १४ ॥

ढढा ढूंढ़तई कत जाना।
ढीगर डोलहिं जाइ लोभाना॥
जहां नहीं तहँ सब कछु जानी।
जहां नहीं तहँ ले पहिचानी॥१५॥

ढ कहिये बानी को ढा कहिये निर्गुन ब्रह्म को सो हे जीव! बानी में लगि कै निर्गुन ब्रह्म को ढूंढ़त तोको कहां जाना है अर्थात् उहां कछु नहीं है तैं तो साहब को है वा ढीगर है जा पुरुष के है तौने को ढोल बाजा बानी रूप पानी तौने में लोभाने तैं जाइ अर्थात् या बानी रूप ढोल बाजा है अहंब्रह्म बुद्धि बतावै है सो दूरि को ढोल सुहावन है वामें कछु नहीं देश काल वस्तु परिच्छेद तें शून्य है हाथ एकौ न लगैगो सो हे जीव! जहाँ कहे जौने साधन में साहब नहीं है तौनेन साधन

को तैं सब कछु जान लीन्हें है सो जहाँ नहीं कहे जहां माया ब्रह्म ये एकहू नहीं हैं तहां साहब को तैं पहिचान ले। ढ निर्गुन को और ध्वनि को कहै हैं तामें प्रमाण—

"ढकारः कीर्तितो ढक्का निर्गुणो च ध्वनावपि" ॥ १५ ॥

णणा दूरि बसौ रे गाऊं।
रे ण णा टूटै तेरे नाऊं॥
मुये येते जिय जाही घना।
मुये यतादिक* केतिक बना ॥१६॥

ण कहिये निष्फल को णा कहिये ज्ञान को सो हे जीव! या धोखा ब्रह्म को ज्ञान तेरो निष्फल है या ज्ञान ते साहब न मिलैंगे साहब को गाउँ जो साकेत है सो दूरि बसै है सो रे निष्फलज्ञानवारे मूढ़ जीव! टूटै तेरो नाउँ कहे वा धोखाब्रह्म में लगै तेरो जीवत्व को नाउँ टूटि जायगो अर्थात् तैं हूं धोखाब्रह्म कहावन लगैगो सो या ज्ञान में केतौ मरि गये हैं व घना कहे बहुत जीव मुये जाहि हैं और केते गनै यही रीति मरि जैहें या धोखाब्रह्म निष्फल ज्ञान ते साहब न मिलैंगे। णा निष्फल को या ज्ञान को कहै हैं तामें प्रमाण—

"णकारः कीर्तितो ज्ञाने निष्फलेऽपि प्रकीर्तितः ॥ १६ ॥

तता अतित्रियो नहिं जाई।
तन त्रिभुवन में राखु छपाई॥
जो तन त्रिभुवन मांहिं छपावै।
तत्वहिं मिले तत्व सो पावै ॥१७॥

त कहिये चोर को ता कहिये सीगट की पूंछ को सो हे जीव! साहब तें चोराइ कै आंखी छपाइ कै सिंह जो साहब ताकी शरन छोड़ि कै सीगट की पूंछ जो धोखाब्रह्म तौने को तैं गहे सो अतित्रियो कहे आत्मता ताते कहे अत्यन्त चारिउ ओर व्याप्त त्रिगुणात्मिका माया

---

* इत्यादिक

तौनो भरि तेरी नहीं जाइ है मुक्ति होवे को कहा कहिये सो तन कहे अणुमात्र जो तैं है ताको त्रिभुवन में छपाय राखति मैं माया सो ये जे तेरे पांचौ तन हैं तिनको तैं त्रिभुवन में छपाय दे अर्थात् चारिउ शरीर हैं तिनको संसारी मानि ले व मैं इन ते भिन्न हौं व शरीर को अभिमान जो तैं छाड़ि दे तो तत्व जो साहब को यथार्थज्ञान कि मैं साहब को हौं तौन जब तोको मिलै तब तत्व जे साहब हैं तिनको पावे। तत्त्व यथार्थ को कहै हैं तामें प्रमाण—

"तत्त्वं ब्रह्मणि याथार्थ्यं"

और साहब तत्त्व कहावै है तामें प्रमाण—

"राम एव परं तत्त्वं राम एव परंतपः"

त चोर को व सीगट की पूंछ को कहै हैं तामें प्रमाण—

" तकारः कीर्तितश्चौरः क्रोष्टुपुच्छेपि ता स्मृतः ॥ १७ ॥

थथा थाह थहो नहिं जाई।
इह थोरे वह थीर रहाई॥
थोरे थोरे थिर रहु भाई।
बिनु थम्भे जस मँदिल थँभाई ॥१८॥

थ कहिये शिलासमूह को और था. कहिये रक्षा को सो हे जीव! शिलासमूह जो मन तौने के भय ते अपनी रक्षा करु काहे ते थाह है अर्थात् विचार कीन्हे कछु वस्तु नहीं है परन्तु काहू के थहाये नहीं थहाय जाय है, शिलासमूह मन है सो आगे पद में कहि आये हैं—

"पाहन फोरि गंग यक निकसो चहुं दिशि पानी पानी"

सो यह मन थिर होय तौ वह जीवहू थिर रहै ताते तैं थोरे थोरे साधन करु जातें मन थिर होइ जो साधन न करैगो तो मन न थिर रहैगो कैसे जैसे बिना थम्भ कहे खम्भा देवाल, और जो कौनो यशीवाली बात न करै तो वृह यश बनै रहत है मन्दिल थँभै है अर्थात् नहीं थँभै है अथवा थोरे थोरे साधन करि मन थिर कै ले जब मन थिर ह्वै जाइगो तब साधन न करन परैगो कैसे जैसे कौनो यश

वाली बात कियो फिर वा यशरूप मन्दिर बिना थम्भे बनो रहै है। थ शिलासमूह को व रक्षा को कहै हैं तामें प्रमाण—

" शिलोच्चये थकारस्स्यात्थकारो भयरक्षणे " ॥ १८ ॥

ददा देखो बिनशनहारा।
जस देखौ तस करौ बिचारा॥
दशौ द्वार में तारी लावै।
तब दयाल को दर्शन पावै॥१९॥

द कहिये कलत्र को व दा कहिये दान को सो हे जीव! या सब कहे यह लोक में जो कलत्रादि व वह लोक स्वर्गादिक बिनशनहारा है अर्थात् सब नाशमान है सो जस देखो कहे जैसा नाशमात्र देखते हौ तैसा तुहूँ अपने को बिचार करो कि हमहूं नाश है जैहैं दशौ द्वार को महामुद्रा करि बन्द करि तारी लावै कहे समाधि करै तब दयालु जे साहब हैं तिनको दर्शन तैं पावैगो। द कलत्र को और दान को कहै हैं तामें प्रमाण—

" दं कलत्रे बुधैरुक्तं छेदे दानेऽपि दातरि " ॥ १९ ॥

धधा अर्ध मांहँ अँधियारी।
जस देखै तस करै बिचारी॥
अर्ध छोड़ि ऊरध मन लावै।
अपा मेटि कै प्रेम बढ़ावै॥ २० ॥

ध कहिये बन्धन को व धा कहिये धाता को सो हे जीव! माया के बन्धन में परिकै अपने को धाता कहे ब्रह्म मानि लियो है सो हे जीव! तैं अर्ध कहे अधोगति की अँधियारी में परो है तो को नहीं सूझि परै अज्ञान में परो है सो जस देखै है सुनै है तैसे ही बिचार अज्ञानपूर्वक करै है सो तैं न करु अर्ध जो है अधोगति की राह ताको छोड़ि कै उरध कहे साहब के यहां जाबे की जो राह है तामें मन लगाउ अपा मेटि कै

कहे जो आपन सब मान राख्यो है सो सब साहब को मानि के और अपने हूं को साहब को मानि के प्रेम को बढ़ावै। ध बन्धन को और धाता को कहै हैं, तामें प्रमाण—

"धो बन्धने धनाध्यक्षे धाता श्रीर्मरुतावपि" ॥ २० ॥

नना वो चौथे में जाई।
राम को गद्दहह्वै खर खाई ॥
नाहिं छोड़ि किय नर्कबसेरा।
नीच अजौं चित चेतु सबेरा ॥ २१ ॥

न कहिये गुण को और ना कहिये निन्दा को सो हे जीव! तैं त्रिगुण में बँधि कै निन्दा रूप ह्वै गयो। अर्थात् निन्दा करिबे लायक ह्वै कै मन बुद्धि चित्त में अहंकार जो चौथ तामें परिकै अर्थात् आपने को ब्रह्म मानि कै राम को तैं ह्वै कै अर्थात् तैं तो श्रीरामचन्द्र को है परन्तु अवरे अवरे में गदहा ह्वै खर खात फिरै है अर्थात् भूर ज्ञान में परो है सो नाह जे परमपुरुष श्री रामचन्द्र हैं तिनको छोड़ि कै नरक में बसेरा कियो सो हे नीच! अबै सबेरो है अजहूं चेतु। न गुन को वा निन्दा को कहै हैं तामें प्रमाण—

"नकारः स्याद्गुणे चन्द्रे दुःस्तुतौ च प्रकीर्तितः" ॥ २१ ॥

पपा पाप करै सब कोई।
पाप के धरे धर्म नहिं होई ॥
पपा कहे सुनहु रे भाई।
हमरे सेये कछू न पाई ॥ २२ ॥

प कहिये श्रेष्ठ को पा कहिये रक्षक को सो हे जीव! तैं साहब को ह्वै के औरे औरे देवतन को श्रेष्ठ मानै है व रक्षक मानै है, पापई करै है पाप के किये ते धर्म नहीं होयगो अर्थात् औरे देवतन के किये तेरी रक्षा न होयगी काहे ते पपा जे हैं श्रेष्ठ रक्षक जिनको तैं मानै है तेई कहै हैं

हे भाई ! सुनो हमारे सेये कछू न पावैगो, मुक्ति हमारी दीन नहीं दै जाइ, मुक्ति श्रीरामचन्द्र ही की दई दै जाइ है । तामें प्रमाण—

"मुक्तिप्रदाता सर्वेषां विष्णुरेव न संशयः"

विष्णु श्रीरामचन्द्रजी को नाम है सो हमारे सर्व सिद्धान्त में लिखो है । प श्रेष्ठ को व रक्षक को कहै हैं, तामें प्रमाण—

" परमे पः समाख्यातो पा पाने चैव पातरि " ॥ २२ ॥

फफा फल लागो बड़ दूरी ।
चाखैं सतगुरु देइँ न तूरी ॥
फफा कहै सुनहु रे भाई ।
स्वर्ग पताल की खबरि न पाई ॥ २३ ॥

फ कहिये फल को फा कहिये निष्फल भाषण को, सो हे जीव ! जौने फल को तैं भाषण करै है कि ऐसो फल होइगो सो या तेरो भाषणों निष्फल है, फल जे साहब हैं ते बहुत दूरि हैं, सतगुरु जे हैं जे साहब को जानै हैं तेई चाखै हैं व फल वे तूरि कै काहू को नहीं देइ हैं काहे ते वे साहब मन वचन के परे हैं आपही ते आप जानेजाइ हैं अपनी दई इन्द्रिय ते आप देखेजाइ हैं सतगुरु जे बतावैं हैं ते साहेब के प्रसन्न होवै को राह बतावैं हैं सो हे भाई लोकन में फल की चाह करिकै निष्फल के भाषणवाले जे गुरुवालोग हैं ते कहै हैं कि स्वर्ग पाताल में साहब की खबरि हमहूँ कहूँ नहीं पाई अर्थात् साहब हई नहीं हैं । फ फल को और फा निष्फल भाषण को कहै हैं तामें प्रमाण—

"फंफा वाते फकारः स्यात्फः फलेऽपि प्रकीर्तितः
फकारेऽपिच फः प्रोक्तस्तथा निष्फलभाषणे" ॥ २३ ॥

बबा बरबर कर सब कोई ।
बरबर किये काज नहिं होई ॥

बबा बात कहै अरथाई।
फल के मर्म न जानेहु भाई ॥ २४ ॥

ब कहिये वरुण को बा कहिये घट को सो वरुण जल के भीतर रहै हैं ऐसे हे जीव ! तुहूँ वाणी के भीतर है कै घट की नाईं भकभकाइ। बरबर सब कोई करौ हौ सो बरबर के किये काज नहीं होइ है अर्थात् साहब नहीं मिलै है, सो हे बबा ! घटकी नाईं भकभकानवारे बात तो बहुत अर्थाय कै कहै हैं परन्तु हे भाइ ! लोकन के फल को मर्म नहीं जानौ हौ कि वा फल भोग करि कुछ दिन में गिरही परंगे। व वरुण को व कलश को कहै हैं तामें प्रमाण—

"प्रचेत वः समाख्यातः कलशो व उदाहृतः ॥ २४ ॥

भभा भर्म रहा भरपूरी।
भभरे ते है नियरे दूरी ॥
भभा कहै सुनौ रे भाई।
भभरे आवै भभरे जाई ॥ २५ ॥

भ कहिये आकाश शून्य को भा कहिये भ्रमण को सो हे जीव ! भ भरिबो कहावै है डेरावो धोखा या ज्यहि मतन में फल शून्य है तेहीं मतन में तैं भ्रमण करि रहो है, कहे सो विचार को भ्रमण तेरे पूरि रहो है सो तो को गुरुवा लोग साहब ते डेरवाइ दियो और धोखा में लगाइ दियो सो तोको डर ही डर सर्वत्र देख परै है जब आवै कहै जन्म होइहै तबहूं भभरे आवै है कहे डरै में आवै है और जब जाइ है तबहूँ भभरे कहे डरै में जाइ है वोहू नाना प्रकार के दुःख होइ है सो या भभरे ते नियरे जे साहब है ते दूरि ह्वै गये सो भभा जे हैं धोखाब्रह्म के भ्रमण वाले तेई कहै हैं सो हे भाई, सुनो भ्रमै ते आवै है भ्रमते जाइ है महा प्रलय में लीन होइ है पुनि सृष्टि समय में संसार में आये। भ आकाश को व भ्रमण को कहै हैं तामें प्रमाण—

" नक्षत्रं भं तथाकाशं भ्रमणो भः प्रकीर्तितः
दीप्तिर्भा भूस्तथा भूमिर्भी र्भयं कथिता बुधैः ॥ २५ ॥

ममा सेये मर्म न पाई।
हमरे ते इन्ह मूल गँवाई॥
ममा मूल गहल मनमाना।
मर्मी होइ सो मर्महिं जाना॥ २६॥

म कहिये लक्ष्मी को मा कहिये बन्धन को सो हे जीव! तैं लक्ष्मी के बन्धन में परिकै ऐश्वर्य में परिकै साहब को मर्म तू न पायो हमरे ते कहे यह सब हमार है यह विचार ते यह सब साहब को पहन जानो इहै आपन मानते इन्ह मूल जे साहब हैं तिनको गँवाइ दियो सो हे ममा! मायाबंधन में बँधो जीव, जौन तेरे मन में माना है ताही को मूल मानि गहि लीन्हो है सो तैं मूल न पायो काहे ते कि मर्मी कहे जो कोई साहब को मर्मी होइ है सोई साहब के मर्म को जानै है। मा लक्ष्मी को और बन्धन को कहै हैं। तामें प्रमाण—

"मः शिरश्चन्द्रमा वेधा मा च लक्ष्मीः प्रकीर्तिता।
मश्च मातरि माने च बन्धने मः प्रकीर्तितः"॥ २६॥

यया जगत रहा भरि पूरी।
जगतहुँ ते यया हैं दूरी॥
यया कहै सुनौ रे भाई।
हमरे सेये जय जय पाई॥ २७॥

य कहिये त्याग को या कहिये प्राप्त को सो हे जीव! त्याग ते नाम संन्यास ते प्राप्त जे साहब होइ हैं ते साहब जगत् में पूरि रहे हैं जौन भरिपूरि कह्यो सो साहब को सौलभ्य गुण दिखायो न जानै ताको जगत् ते दूरि है अर्थात् बाहर है ते यया जे साहब हैं ते कहै हैं कि हे भाई! सुनो हमरे सेये ते कहे हमरेन सेया ते सब को जयकरनवाला जो काल ताहू ते जय पावै औरी तरह ते काल ते जय नहीं पावै है साहब त्याग ही ते मिलै हैं, तामें प्रमाण—

दोहा

" बिगरी जनम अनेक की, सुधरै अबहीं आज ।
होय राम को राम जपि, तुलसी तजि कुसमाज " ॥ ४ ॥

य त्याग को व प्राप्त को कहै हैं तामें प्रमाण—
"यमो यः कीर्तितः शिष्टैर्यो वायुरिति विश्रुतः ।
याने पातरि या त्यागे कथिता शब्दवेदिभिः " ॥ २७ ॥

ररा रारि रहा अरुझाई ।
राम कहे दुख दारिद जाई ॥
ररा कहै सुनौ रे भाई ।
सतगुरु पूँछि कै सेवहु आई ॥२८॥

र कहिये काम को रा कहिये अग्नि को सो हे जीव ! तैं कामाग्नि में अरुझि रहो है तामें जरो जाइ है सो यातें दुख दरिद्र न जाइगो, रामनाम कहे ते दुख दरिद्र जाइ है सो हे भाई ! सुनो ररा कहे रसरूप जे साहब तिनको ज्ञानाग्नि ते कर्म लाय कै सतगुरु जे साहब के जाननवारे तिनसों समुझि के रामनाम को सेवहु, रामनाम के सेवन की युक्ति बूझि कै र को काम अर्थ छांड़ि कै। र काम को व अग्नि का कहै हैं, तामें प्रमाण—

"रश्च कामेऽनले सूर्ये रश्च शब्दे प्रकीर्तितः ॥ २८ ॥

लला तुतरे बात जनाई ।
ततुरे पावै परचै पाई ॥
अपना ततुर और को कहई ।
एकै खेत दुनो निरबहई ॥ २९ ॥

ल कही इन्द्र को ला कही लक्ष्मी को सो हे जीव ! तैं इन्द्र की नाईं लक्ष्मी पाइ कै तत्व की बातें जनायै है सो तत्व तब पावैगो जब साधुन ते परचै पावैगो सो हे जीव !

" तत्वं राति गृह्णातीति तत्वरः "

अपना तो तत्वं जे हैं यथार्थ साहब तिनको नहीं जानै है औरको ज्ञान सिखवै है सो एक खेत जो है एक हृदय तेरो तामें दोनों निरबहई अर्थात् का दोनों निरबहै है ? नहीं निरबहै हैं कि तै अज्ञानी बनो रहै है औरको ज्ञान कथै है तौ का और के ज्ञान लगे । है, नहीं लगै है जो तैं हूं ज्ञानी होइ है तौ तेरो ज्ञानौ कथिबो और को लगै । और जो तुतरे पाठ होय तो या अर्थ है ; ला इन्द्र को व छेदन को कहै हैं सो हे जीव ! जो यज्ञादिक करि इन्द्रादिक देवतन के सन्तुष्टि के वास्ते पशुच्छेदन करौ हौ सो वेद या तुतरे बात जनाई है जैसे लरिका रोटी को टोटी कहै है परन्तु माता तात्पर्य जानै है कि रोटी ही मांगै है ऐसे वेद जो यज्ञादिक कहै हैं सो दुष्कर्म छुड़ाइ कै यज्ञादिक में लगायो फेरि ज्ञान दैकै येऊ कर्म छुड़ाइ कै तात्पर्य ते साहब को बतावै है सो तुतर जो है वेद तौने को अर्थ तब पावै जब याके तात्पर्य को पावै सो आप तो तुतर हैं वेद परदा कै कै बात कहै हैं सब जीवन को ए कहै हैं कि जीव और को औरई कहै हैं मेरो तात्पर्य नहीं समुझै है । सो एकै खेत जो संसार है तामें दूनों निबहै हैं अथवा साहब के इहां वेद नहीं पहुंचि सकै है न प्रकट वर्णन करि सकै है, तात्पर्य ही करिकै कहै है जगत् व कर्म याही को प्रकट वर्णन करै है और जीव जे हैं ते जगत् ही में परे रहै हैं जे तात्पर्य जानै हैं तेई साहब के समीप पहुंचे है ताते वेदौ जीवौ एक खेत जो जगत है ताही में निबहै है जो जगत न रहै तो बद्धविषयी मुमुक्षुई न रहि जायँ मुक्त भरि रहि जांय और चारिउ वेद रकार मकार में रहि जायँ । ल इन्द्र को व लक्ष्मी को छेदन को कहै है, तामें प्रमाण—

" ल इन्द्रो लवणो लश्च ला च लक्ष्मी प्रकीर्तिता ॥ २९ ॥

ववा वह वह कह सब कोई ।
वह वह कहे काज नहिं होई ॥
ववा कहै सुनौ रे भाई ।
स्वर्ग पताल की खबरि न पाई ॥ ३० ॥

व कहिये भक्त को वा कहिये वायु को सो हे जीव ! तैं तो साहब को भक्त है वायु की नाईं जगत में बहुत फिरौ हौ वह है ईश्वर वह है ईश्वर या कहा सब कोई कहौ हौ सो वे नाना ईश्वरन के कहे काज कहे मुक्ति न होइहै सो हे वचा कहनेवारे भाई ! सुनते जाउ तुम स्वर्ग पाताल की खबरि नहीं पाई अर्थात् सब के रखवार साहब को नहीं जानौ हौ, तामें प्रमाण—

"स्वर्ग पताल भूमि लौं बारी। एकै राम सकल रखवारी"॥

वा सात्वत को व वायु को कहै हैं तामें प्रमाण—

सात्वते वरुणे वाते वकारः समुद्राहृतः॥ ३०॥

शशा शर देखै नहिं कोई।
सर शीतलता एकै होई॥
शशा कहै सुनौ रे भाई।
शून्य समान चला जग जाई॥ ३१॥

श कहिये सुख को शा कहिये शेष को सो हे जीव ! तैं तो सुख सागर जे साहब हैं तिनको शेष है अर्थात् अंश है सो सुखसर जे साहब हैं तिनको तुम कोई नहीं देखौ हौ कैसो है वा सर कि जाकी शीतलता एकई है वा शीतलता पाये फिरि जनन मरण नहीं होइ है सो शशा जे साहब के शेष साधु हैं ते कहैं हैं कि जिनको अंश जीव तिनको नहीं जानै है शून्य जो धोखाब्रह्म ताही में जगत् समान जाइ है। श शेष को व सुख को कहै हैं,

"वदन्ति शं बुधाः शेषे शः शान्तश्च निगद्यते॥
शशश्च शयनमित्याहु र्हिंसा शः समुदाहृतः"॥ ३१॥

षषा षर षर कह सब कोई।
षर षर कहे काज नहिं होई॥
षषा कहै सुनौ रे भाई।
राम नाम लै जाहु पराई॥ ३२॥

य कहिये श्रेष्ठ को सो या दूसरी है सो हे जीव ! श्रेष्ठों ते श्रेष्ठ जे साहब हैं तिनको पर पर सांच सांच सबै कहै हैं श्रौर को खोटा मानै हैं परन्तु पर पर कहे ते काज जो है मुक्ति सो न होयगी बिना राम नाम के साधन कीन्हे व बिना नीकी प्रकार साहब के जाने, काहे ते यया कहे श्रेष्ठों से श्रेष्ठ जे साहब हैं ते कहै हैं कि हे भाई ! सुनौ तुम राम नाम को लैके मायाब्रह्म ते पराइ जाउ अर्थात् सब को छोड़िकै राम नाम जपौ। य श्रेष्ठ को कहै हैं—

"यकारः कीर्तितिः श्रेष्ठे यश्च गर्भविमोचने" ॥ ३२ ॥

ससा सरा रचो बरिआई।
सर बेधे सब लोग तबाई ॥
ससा के घर सुनुगुन होई।
यतनी बात न जानै कोई ॥ ३३ ॥

स कहिये लक्ष्मी को सा कहिये परोक्ष को, सो हे जीव ! तेरो ऐश्वर्य परोक्ष में है अर्थात् साहब के यहां है या देखिबे की लक्ष्मी तेरी नहीं है सों तैं सरा जो कर्म है ताको बरिआई रचि लियो सो वाही सरारूपी शर है कहे कर्मरूपी शर में लोग बेधे हैं ते सब तबाई में परे हैं नर्क स्वर्ग में जाइ आवै हैं सो ससा जो जीव ताके घर कहे हृदय में काहू के शून्य कहे धोखाब्रह्म के समान है काहू के गुण जो माया सो समान है सो यतनी बात कोई नहीं जानै है कि येई साहब को चीन्हन न देइ हैं। स लक्ष्मी को व परोक्ष को कहै हैं।

"स परोक्षे समाख्यातः सा च लक्ष्मीः प्रकीर्तिता" ॥ ३३ ॥

हहा होइ होत नहिं जानै।
जबहीं होइ तबै मन मानै ॥
है तौ सही लहै सब कोई।
जब वा होइ तब या नहिं होई ॥ ३४ ॥

ह कहिये विष्कम्भ को हा कहिये त्याग को सो हे जीव ! या विष्कम्भ शरीर को त्याग होत कोई नहीं जानै है जब शरीर त्याग ह्वै जाइ है तवहीं जानै है कि शरीर त्याग ह्वै गयो जामें जीव थँभा रहै है सो शरीर में हंस रूप सही है ता जीव को परन्तु सब कोई नहीं लगै है कहे नहीं पावै है जब वा हंस शरीर होइ जब या शरीर नहीं होइ है वाही हंस शरीर में थँभा रहै हैं। ह विष्कम्भ को व त्याग को कहै हैं तामें प्रमाण—

"हः कोपवारणे प्रोक्तो हस्स्यादपिच शूलिनी।

हाने ऽपि हः प्रकथितो हो विष्कम्भः प्रकीर्तितः ॥ ३४ ॥

क्षक्षा क्षण परलय मिटि जाई।
क्षेव परे तब को समुझाई ॥
क्षेव परे कोउ अन्त न पाया।
कह कबीर अगमन गोहराया ॥ ३५ ॥

क्ष कहिये क्षत्र को क्षा कहिये वक्षस्थल को सो हे जीव ! तैं क्षत्र पति जे श्रीरामचन्द्र हैं तिनको वक्षस्थल में तो ध्यान करु तो तेरी प्रलय जनन मरण क्षणै में मिटि जाइ जवं क्षेव कहे तेरो शरीर क्षय ह्वै जाइगो तब तोको को समुझावैगो क्षेव परे कहे शरीर क्षय ह्वै गये कोऊ अन्त साहब को नहीं पायो है सो कबीर जी कहै हैं कि याही ते तोको हम आगे ते गोहरावै हैं कि फिरि क्या करैगो। क्ष क्षत्र को व वक्षस्थल को कहै हैं तामें प्रमाण—

"क्षश्च क्षत्रं चाक्षवश्चस्यात् क्षोवक्षसि कथ्यते"

क्षत्र कहे क्षत्र पती को बोध ह्वै जाइ जैसे बलि कहे बलिराम को बोध ह्वै जाइ है ॥ ३५ ॥

॥ इतिः चौतीसीसंम्पूर्णम् ॥

## ॥ अथ वसन्त ॥

जहँ बारहि मास बसन्त होय।
परमारथ बूझै बिरल कोय ॥ १ ॥
जहँ बरषै अग्नि अखण्डधार।
बन हरियर भो अट्ठारभार ॥ २ ॥

जाके कहे जौने साहब के लोक में बरहौ मास बसन्त बनो रहै है सो या परमार्थ कोई बिरला बूझै है सां वा रूपकातिशयोक्ति अलंकार करि कहे हैं ॥ १ ॥ और बसन्त ऋतु में सूर्य ते अग्नि बरषै है अखण्ड-धार बन जो है अठारहभार बनस्पती सो हरियर होत जाइ हैं और साहब के लोक में कोटिन सूर्य को प्रकाश है परन्तु सब को ताप हरिलेन-वारो है वहां के सब बन सन्तानक आदिक हरियर रहै हैं ॥ २ ॥

पनिया अन्दर तेहि धरे न कोय।
वह पवन गहे कशमलन धोय ॥ ३ ॥
बिनु तरुवर जहँ फूलो अकास।
शिव औ बिरञ्चि तहँ लेहिं बास ॥ ४ ॥

और बसन्त ऋतु में वृक्षन के अन्दरन में कोई पानी नहीं धरै है चन्द्र जो है सो अमृत को स्रवै है ताही को गहे पवन वृक्षन के कशमलन को धोय डारै है व साहब को लोक कैसो है कि पनिया अन्दर कहे वा रसरूप है ताको कोई नहीं जानै है वही रसरूप लोक को स्मरण पवन है ताके गहे कहे किये ते कश्मल जे पाप हैं ते धोय जात हैं अथवा कामादि जे कश्मल हैं ते धोय जात है ॥ ३ ॥ और बसन्तऋतु में जहाँ तरुवर नहीं हैं ऐसो जो आकाश सोऊ पुहुपन के परागन करिकै फूलो देखो परै है कैसो है आकाश जहाँ शिव बिरंचि बास लेहि हैं अर्थात् बास कीन्हे हैं सुगंधित ह्वै रह्यो है और सार्वहि को लोक कैसा है कि जेहि का प्रकाश चैतन्याकाश बिना तरुवरै जगतरूप फूल फूलै है शिव बिरंचि आदिक बास लेहि हैं ॥ ४ ॥

सनकादिक भूले भँवर भोय।
तँह लख चौरासी जीव जोय ॥ ५ ॥

बसन्त ऋतु में चौरासी लाख योनि जीवन की कौन गनती सनकादिक जे मुनि हैं तेऊ पुष्पमकरन्द में भोय कै भँवर की नाईं भूलि जाहि हैं और साहब को लोक प्रकाशब्रह्म कैसा है कि सनक, सनन्दन, सनत्कुमार, जाके भँवर में भोयकै कहे परिकै भूले हैं चौरासी लाख योनि जीवन की कौन गनती है ॥ ५ ॥

तोहिं जो सतगुरु सत कै लखाव।
तुम तासु न छांड़हु चरनभाव ॥ ६ ॥
वह अमरलोक फल लगे चाय।
यह कह कबीर बूझै सो खाय ॥ ७ ॥

सो श्रीकबीर जी कहैं हैं कि ऐसो जो साहब को लोक जहाँ बरही मास बसन्त बनो रहै है तौन जो सतगुरु कहे साहब के बतायदेनवारे तोको सत्य कै लखायो होय तो तुम ताके चरन को भाव न छांड़, भाव यह है कि वा लोक के मालिक जो साहब हैं तिनहुं को बताय देयँगे वह अमरलोक कैसा है कि जहाँ चारिउ फल अर्थ, धर्म, काम, मोक्ष आनन्द के फल लगे हैं सो हे जीवो! या बात जो कोई बूझै है सोई खाय है, साहब के धाम में बरही मास बसन्त रहै है, तामें प्रमाण, कबीर की साखी ज्ञानसागर कीः—

सदा बसंत होत तेहि ठाऊँ।
संशय रहित अमरपुर गाऊँ ॥
जहँवां रोग सोग नहिं होई।
सदा अनन्द करै सब कोई ॥
चन्द्र सूर्य देवस नहिं राती।
बरन भेद नहिं जाति अजाती ॥
तहवाँ जुरा मरन नहिं होई।
क्रीड़ा विनोद करै सब कोई ॥

पुहुपविमान सदा उजियारा ।
अमृत भोजन करैं अहारा ॥
काया सुन्दर को परवाना ।
उदित भये जिमि षोडश भाना ॥
येता एक हंस उजियारा ।
शोभित चिकुर उदय जनु तारा ॥
विमल बास जहवाँ पौढ़ाही ।
योजन चार घ्रान जो जाही ॥
श्वेत मनोहर छत्र शिर छाजा ।
बूझि न परै रङ्क अरु राजा ॥
नहिं तहँ नरक स्वर्ग की खानी ।
अमृत वचन बोलै भल बानी ॥
अस सुख हमरे घरन महँ, कहैं कबीर बुझाय ।
सत्य शब्द को जानइ, अस्थिर बैठै आय ॥

* इति पहिला बसन्त समाप्तम् *

---

## ॥ अथ दूसरा बसन्त ॥

रसना पढ़ि भूले श्रीबसन्त ।
पुनि जाइ परिहौ तुम यम के अन्त ॥१॥

श्रीबसन्त कहे ऐश्वर्यरूप जो बसन्त ताको रसना में पढ़िकै मन वचन के परे जो साहब के लोक को बसन्त ताको तुम भूलि गयो रसना में पढ़ि जो कह्यो तामें धुनि यह है कि औरै देवतन की उपासना में बड़ो ऐश्वर्य प्राप्ति होइ है यह पोथिन में पढ़ि पढ़ि भुलाइ गयो वाहू को जी मै भरे ते कह्यो कछु प्राप्ति नहीं भै सो तुम फेरि यम के अन्त कहे संसार में परिहौ और जो लेहु पाठ होय तो रसना में श्रीबसन्त को पढ़ि लेहु नहीं तो पुनि यमके अन्त कहे फन्द में परिहौ ॥ १ ॥

जो मेरुदण्ड पर डङ्क दीन्ह ।
सो अष्टकमल पर जारि दीन्ह ॥ २ ॥

और जो या गुमान करो कि हम योगवारे हैं हम यम के अन्त मैं न परेंगे सो जो तुम मेरुदण्ड में प्राण खैंचि कै मेरुदण्ड पर डङ्का दीन्ह्यो और अष्ट जो हैं आठों कमल मूलाधार, विशुद्ध मणिपूरक, स्वाधिष्ठान, अनहद, आज्ञाचक्र, सहस्रारचक्र, अठयें सुरतिकमल जहां परम पुरुष है तामें पहुंचि कै जारि दीन्ह अर्थात् योगी की ख़बरि भूलि गई ॥

तहँ ब्रह्मअग्नि कीन्हो प्रकास ।
तहँ अर्ध ऊर्ध्व बहती बतास ॥ ३ ॥
तहँ नव नारी परिमल सो गाव ।
मिलि सखी पाँच तहँ देखन जाव ॥ ४ ॥

सो वा ज्योति में लीन भयो जीवत हैं ब्रह्मअग्नि प्रकाश करत भई व बतास जो अर्ध ऊर्ध्व श्वास सो बहै बहत में अर्थात् बहिरेन आवत भै श्वास वहैं रहत भै या भाँति जीव तखत में बैठि मालिक भयो गांवकारा बसन्त देखै है ॥ ३ ॥ सो यहाँ परिमल कहे गन्ध का गांव है शरीर में पृथ्वीतत्त्व अधिक है सो गन्ध का गांव शरीर है तौने में नौ नारी हैं कहे नौ राह हैं तहां पाँचों जे ज्ञानेन्द्रिय हैं तेई सखी देखन जाय हैं अर्थात् वहैं लीन ह्वै गई हैं ॥ ४ ॥

तहँ अनहद बाजा रहल पूर ।
तहँ पुरुष बहत्तरि खेलैं धूर ॥ ५ ॥
तैं मया देखि कस रहसि भूलि ।
जस बनस्पती बन रहल फूलि ॥ ६ ॥

बसन्त में बाजा बजै है सो अनहद बाजा जहाँ पूरि रह्यो है तहाँ बहत्तरि पुरुष जे बहत्तरि कोठा हैं ते धूरि खेलै हैं अर्थात् चैतन्यता न रहिगै ॥ ५ ॥ सो बसन्त में बनस्पति फूलै हैं ऐसे या माया फूलि रहा

है तातें समाधि उतरे फिरि काहे भूले अथवा जैसे वनस्पती फूले हैं वैसे गैवगुफा में सुधा पी कैनागिनी फूली है तामें तैं काहे भूलि रहे है कहा वा माया के बहिरे है समाधि, नागिनीही के आधार तो समाधिउ है ॥६॥

यह कह कबीर ये हरि के दास।
फगुवा मागैं बैकुण्ठवास ॥ ७ ॥

सो यह हठयोग करिकै जानैं कि मैं मुक्त होउँगो तो या समाधि में माया ही ते नहीं छूट्यो मुक्त कहां होइगो ताते श्रीकबीर जी कहै हैं कि हे जीवात्मा, हरि के दास ! तैं बैकुण्ठ वास को फगुवा माँगै अर्थात् फगुहार फगुवा खेलाइकै फगुवा मांगै है सो तैं हठयोग कियो ताको फल फगुवा राजयोग मांगु जाते बैकुण्ठवास होइ ॥ ७ ॥

* इति दूसरा बसन्त समाप्तम *

---

## ॥ अथ तीसरा बसन्त ॥

मैं आयउँ मेहतर मिलन तोहिं।
अब ऋतु बसन्त पहिराउ मोहिं ॥ १ ॥
है लम्बी पुरिया पाइ भीन।
तेहि सूत पुराना खुंटा तीन ॥ २ ॥

जीव कहै हैं मेह कही बड़े को और जो बड़ा ते बड़ा होइ ताको मेहतर कहै हैं फ़ारसी में सो ईश्वरन ते ब्रह्म ते जो बड़े श्रीरामचन्द्र हैं तिन सो जीव कहै है कि मैं तुमको मिलन आयो हौं सो जौने लोक में सदा बसन्त रहै हैं सो मोको पहिरायो अर्थात् मेरो प्रवेश कराइ दीजै तानारूप जो मेरे शरीर को बसन्त ताते छुड़ाइये ॥ १ ॥ सो लम्बी पुरिया कौन कहावै जो ताना तनै है पूरैं है सो मैं वासननि करि कै बहुत लम्बा है रह्यो हौं कहे कसनि से करि कै मैं संसार में फैलि रह्योहौं और पाई वा कहावै है जो ताना साफकरै है सो या आत्मा को साफ करिबो बहुत

भीन है कहे जब कोई विरले सन्त मिलैं तब आत्मा शुद्ध होइ काहे ते कि यह सूत जीव पुरान कहे अनादि काल ते तीन सूटा जो हैं सत, रज, तम ता में बँधो है ॥ २ ॥

सर लागै तेहि सै तीनि साठि।
तहँ कसनि बहत्तरि लाग गांठि ॥ ३ ॥
खुर खुर खुर खुर चलै नारि।
वह बैठि जोलाहिनि पलथि मारि ॥ ४ ॥

पाई में सर लागै है सो शरीर में तीन सै साठि हाड़ हैं तेई शर हैं बहत्तरि जे कोठा हैं तिनमें बहत्तरि हज़ार नसन की गांठि एक एक कोठन में लाग हैं तेई कसनी हैं ॥ ३ ॥ व विनत में औन बोब है चलावै है सो नारि कहावै है सो या शरीर में नाड़ी जो है सो खुर खुर खुर खुर चलै है और जोलाहिन जो है बुद्धि सो पलथी मारि कै बैठी है अर्थात् देह ही में निश्चय करिकै बैठी है ॥ ४ ॥

सो करिगह में दुइ चलहिं गोड़।
ऊपर नचनी नचि करै कोड़ ॥ ५ ॥

सो यह तरह को जो शरीर है सो करिगह है जहां जोलाहिनि बैठे है धमारि महल में होय है सो शरीरै महल है सो करिगह में जोलाहिनि दोऊ अंगूठा चलावै है ऊपर ताना में नचनी कोड़ करै है कहे नाचै है इहां शरीररूपी करिगह में बुद्धिरूपी जोलाहिनि बैठिकै कहूँ शुभकर्म में निश्चय करै कहूँ अशुभ कर्म में निश्चय करै है, यही दोऊ अंगूठा को चलाइबो है और वृत्ति बुद्धि की कहूँ शुभ में कहूं अशुभ में जाय है यही नचनी है सो नाचै है और धमारि पद्म में नाचत में नचनी को गोड़ चलै है ऊपर कोड़ करै है कहे भाव बतावै है ॥ ५ ॥

है पांच पचीसौ दसहु द्वार।
सखी पांच तहाँ राची धमार ॥ ६ ॥

और पाँच जे हैं अविद्या अस्मिता, राग. द्वेष, अभिनिवेश और पचीसौ जे तत्व हैं जीव माया, महत्तत्व, अहंकार, शब्द, रूप, रस, गन्ध,

स्पर्श, दशौ इन्द्रिय एक मन पञ्च तूतई और ताही में दशो द्वार ऐसे शरीर में पांच सखी जे हैं पञ्च प्राण ते धमारि रचत भई और ताना पच्छ में पांच पचीस तत्व के कहे सब कोरी के साज़ु आइगे और धरि कहे सब अपने अपने धमारि में लगिगे कौड़ावारे माड़ीआरे पुरियावारे करिगहवारे ताना साफ़करै वारे और धमारि पच्छ में पांच सखी धमारि रचै हैं दुइ एकवार कियो एक दिखैया भो ॥ ६ ॥

## वे रङ्ग विरङ्गी पहिरैं चीर।
## धरि हरि के चरन गावै कबीर ॥ ७ ॥

पांचौ जे सखी हैं पांच तत्वन का रङ्ग विरङ्ग चीर पहिरैं स्वरोदय में लिखे हैं श्वास तत्त्वन के रङ्ग जुदे जुदे देखे परै हैं और कोरी के घर के अनेक रङ्ग के चीर पहिरैं हैं और धमारि पच्छ में केशरि कस्तूरी करि कै गुलाल भोड़र करि कै चीर रङ्ग विरङ्ग होय हैं ते पहिरै हैं सो यहि तरह की धमारि यह संसार में है ताते हरि को चरन धरि कै कबीर गावै है कहैं है या धमारि को प्रथम या कहि आये हैं जौने लोक में सदा बसन्त है तहां प्रवेश करावो और इहां धमारि कहैं हैं तात्पर्य यह कि यह शरीर को ताना बाना जनन मरन में परि रह्यो है या धमारि तुमको दिखायो जो रीझे होहु तो मैं यह फगुवा यही मांगौ हौं कि जहां सदा बसन्त है वा लोक में प्रवेश करावो और व रीझ्यो होहु तौ तुम हरि हौ या ताना बाना धमारि हरि लेहु या कहो कि ऐसी धमारि तैं न रचु कबीर कहैं कि हे जीव ! हरि के चरण धरि ऐसो विनय करु ॥ ७ ॥

* इति तीसरा बसन्त समाप्तम् *

---

## ॥ अथ चौथा बसन्त ॥

### बुढ़िया हँसि कंह मैं नितहि बारि।
### मोहि ऐसि तरुनि कंहु कौनि नारि ॥ १ ॥

बुढ़िया जो माया है सो हँसि कै कहै है कि मैं नित्य ही बारी हौं माया अनादि है या ते बुढ़िया कह्यो है तामें प्रमाण—

"अजामेकांलोहित" इत्यादि ।

और हँसि कै कह्यो याते या आयो कि साधन करि कै छोटे छोटे या कहै हैं कि हमको माया जीर्ण हो गई है अर्थात् अब छूटि जाइ है मैं नित्य ही बारी हौं सब के कायरूप ते उत्पन्न होत रहौं ही औरे मोहिं अस तरुनि कौनि नारि है जो सब जीवन संग करौं हौं और बुढ़ाऊँ कबौं नहीं हौं ॥ १ ॥

दांत गये मोर पान खात ।
औ केश गयल मोर गंग नहात ॥ २ ॥

और दांत गये पान खात जो कह्यो सो पान जो है वेद ताको तात्पर्य जो जानै है यही खाब है सो वेद तात्पर्यार्थ जानेते कामादिक जे मेरे दांत हैं जिन ते जीव सज्जनन को ज्ञान खाय लेइ है ते दांत मेरे जात रहे काम क्रोधादिक माया के दांत हैं तामें प्रमाण, रत्नयोग ग्रन्थ कबीर को " काम क्रोध लोभ मोह माया । इन दांतन सों सब जग खाया " और साहब की जो कथा चरित्ररूप गङ्गा ता में जो नहाय है अर्थात् सुनै है सो कुमतिरूप केश मेरे जात रहे हैं ॥ २ ॥

औ नयन गयल मोर कजल देत ।
अरु बैस गयल परपुरुष लेत ॥ ३ ॥

साहब को ज्ञानरूप कज्जल जो कोई दियो तो मेरे नयन जो निरञ्जन हैं सो जात रहे हैं अर्थात् चैतन्य कै योग करि कै माया देखै है और नयन को निरञ्जन कहै हैं तामें प्रमाण कबीर जी को " नयन निर-ञ्जन जानि भरम में मत परै" और बैस जो मोर है सो परम पुरुष जे श्रीरामचंद्र हैं तिन को लेत अपने बस कै बैस मोर जात रहै है अर्थात् चारिउ शरीर मोर नहीं रहते ॥ ३ ॥

औ जान पुरुषवा मोर अहार ।
मैं अनजाने को कर श्रृँगार ॥ ४ ॥

और ज्ञान पुरुषयो कहे जो या कहै हैं कि हम ब्रह्म को जानि लियो हम हीं ब्रह्म हैं ते तो हमारे अहार ही हैं आपने आत्मै को भूलि गये और अज्ञान जे हैं तिनको शृङ्गारै किये हैं नाना विष दैकै लोभाय लेउ हीं अर्थात् ज्ञानो अज्ञान को विद्या अविद्यारूपी ते बस करि लियो है धुनि या है जिनको साहब आपनो हंसरूप दियो है तेई बचे हैं, या उपसंहार कियो ॥ ४ ॥

कह कबीर बुढ़ि आनँद गाय।
पूत भतारहिं बैठी खाय ॥ ५ ॥

सो श्रीकबीरजी कहै हैं कि बुढ़िया जो माया है सो जैसो या पद कहि आये तैसो आनंद सों गावै है वेद शास्त्रादिकन में वाणीरूप ते सब जीव सुनै हैं परन्तु या नहीं जानै हैं कि जीव व ब्रह्म माया के भितरै है पूत जो जीव है और भतार जो ब्रह्म है ताको बैठि खाय है अर्थात् जब जीव संसारी भयो तब संसार में डारिकै खायो जब ब्रह्म में लीन भयो और सृष्टि समय आयो तब वा ब्रह्मज्ञानहुं नहीं रहिजाइ है ब्रह्म हूं को खायो ॥ ५ ॥

* इति चौथा बसन्त समाप्तम् *

---

## ॥ अथ पांचवां बसन्त ॥

तुम बूझहु पंडित कौन नारि।
कोइ नाहिं बिआहल रह कुमारि ॥ १ ॥
यहि सब देवन मिलि हरिहि दीन्ह।
तेहि चारहु युग हरि संग लीन्ह ॥ २ ॥

श्रीकबीरजी कहै हैं कि हे पण्डित! तुम बूझौ तो या शङ्खिनी हस्तिनी, चित्रिणी, पद्मिनी चारि प्रकारै की नारिन में कौन नारि है या

माया अर्थात् एकौ के लक्षण नहीं मिलते, एकौ के लक्षण जो मिलते तो कुमारि न रहती बिआहि जाती याही ते अब तक कुमारि है ॥ १ ॥

जब समुद्र मथि गयो लक्ष्मी कढ़ी सो सब देव मिलि हरि को देत सो भये हरि चारिहु युग संग ही राखत भये ॥ २ ॥

यह प्रथमहि पद्मिनिरूप आय।
है सांपिनि सब जग खेदि खाय ॥ ३ ॥
या बर युवती वे बार नाह।
अति तेज तिया है रैनि ताह ॥ ४ ॥

प्रथम तो ब्रह्म जे हैं विष्णु तिनकी नाभी में कमलिनी है सो लक्ष्मी-रूप है सो आय अब धनरूप साँपिन हैं संसार को खेदि खाय है ॥ ३ ॥ या माया वर युवती है कहे श्रेष्ठ है बार जे लरिका ब्रह्मा, विष्णु, महेश तेई याके नाह हैं और ताह कहे तीन जो संसाररूपी रैनि है तीने में अति तेज है ॥ ४ ॥

कह कबीर सब जग पियारि।
यह अपने बलकवै रहल मारि ॥ ५ ॥

सो श्रीकबीर जी कहै हैं कि या माया सब जगत को पियारि है, आपन बालक जे जीव तिनको मारि रही है अर्थात् सब जीवन को बांधे है जनन मरन करावै है ॥ ५ ॥

• इति पांचवां बसन्त समाप्तम् •

---

## ॥ अथ छटवां बसन्त ॥

माई मोर मनुष है अति सुजान।
धन्धा कुटि कुटि, करै बिहान ॥ १ ॥
बड़े भोर उठि अँगन बहार।
बड़ी खांच लै गोबर डार ॥ २ ॥

बासी भात मनुष लै खाय।
बड़ घैला लै पानी जाय ॥ ३ ॥
अपने सैंयां बाँधी पाट ।
लै रे बेंचौं हाटै हाट ॥ ४ ॥
कह कबीर ये हरि के काज।
जोइया के ढिंगर कौन है लाज॥ ५ ॥

जीवशक्ति कहै है कि हे माई, माया, मोर मनुष जो मन सो बड़ा सुजान है धन्धा जो बाल, पौगण्ड, किशोर ताही को कूटि कूटि कहे कै कै विहान कहे देहान्त कै देइहै सुजान याते कह्यो कि मोको नहीं जान देइ है आप ही जानै है बड़े भोर कहे जब दूसर भयो तब आँगन बहार कहे गर्भवास में ज्ञान दियो, अन्तः करण साफ कियो, यही बहारबो है और बड़ी खांच जो प्रसूतवायु तौने ते गर्भरूप गोबर टारयो अर्थात् बाहर निकारयो और बासो भात जो पूर्वकर्म ताको दुःख सुख आप ही भोगै है और घैला जो बुद्ध है ताको लै के गुरुजन के इहां नाना बानीरूप पानी ताको लेन जाइ है अर्थात् बुद्धि ते निश्चय करै है ऐसो जो मोर सैयां है ताको पाट जो ज्ञान, तामें बांधे पाऊं तो हाट हाट में बेचौं अर्थात् साधुन को संग करिकै अपनो व याको सम्बन्ध छोड़ाय देउँ सो श्रीकबीरजी कहैं हैं कि जोइया जो जीव तौने को ढिंगरा जो मन सो हरि जे श्रीरामचन्द्र तिनको काज में जो नहीं लागै तो याको कौन लाज है, धुनि या है जो साहब में लागै तो यह शुद्ध होइ जाय ॥ ५ ॥

* इति छठवां बसन्त समाप्तम् *

---

॥ अथ सतवाँ बसन्त ॥

घर ही में बाबुल बढ़ी रारि।
अँग उठि उठि लागै चपल नारि ॥ १ ॥

वह बड़ी एक जेहि पांच हाथ।
तेहिं पँचहुन के पच्चीस साथ ॥ २ ॥

हे वावू, जीव! तुम्हारे घट ही में कहे शरीर ही में नारि बढ़ी है काहे ते कि हमेशा उठि उठि चपल नारि जो माया सो तेरे पीछू लगी है ॥ १ ॥ तामें वह एक सब ते बड़ी काया जाके पाँच हाथ कहे पाँच तत्त्व हैं पृथ्वी, अप, तेज, वायु आकाश पुनि एक एक तत्त्वन के साथ पाँच पाँच प्रकृति हैं अस कै कै पचीस प्रकृति हैं सो कहे हैं मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार चौथा पांचो अन्तः करण जामें चारयो ओर रहैं हैं ये सब निराकार हैं ऐसे आकाश के साथ है और प्राण, अपान, समान, व्यान, उदान ये कर्म करावें हैं एते वायु के साथ हैं और आंखी, कान, नाक, जिह्वा, त्वचा येऊ विषय को प्रकाश करैं हैं एते अग्नि के साथ हैं और शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध सो येऊ पांचौ तृप्ति कर्त्ता हैं येते जलप्रश्रक हैं जल के साथ हैं और हाथ पांव, मुख, गुदा, लिङ्ग येऊ आधार भूत हैं ऐते पृथ्वी के साथ हैं यही रीति पँचहुन तत्वन के साथ पचीसौ प्रकृति हैं ॥ २ ॥

पचीस बतावैं और और।
वे और बतावैं कई ठौर ॥ ३ ॥

सो ये पचीसौ प्रकृति जे हैं ते और और अपने विषय को बतावैं हैं सो कहे हैं, अन्तःकरण को विषय निर्विकल्प, मन को विषय संकल्प विकल्प, चित्त को विषय वासना, बुद्धि को विषय निश्चय, अहंकार को विषय करतूति, प्राण को विषय चलब, अपान को विषय छोड़ब, समान को विषय बैठब, उदान को विषय उठब, व्यान को विषय पौढ़ब, कान को विषय सुनब, आंखों को विषय रूपदर्शन, नाक को विषय सूँघिबो, जीभ को विषय बोलिबो, त्वचा को विषय स्पर्श, शब्द को विषय रागरस, स्पर्श को विषय कोमलत्व, कठिनत्व, शीतलत्व, उष्णत्व रूप को विषय सुन्दरत्व रस को विषय स्वाद, गन्ध को विषय सुबास, इन को वे पचीसौ प्रकृति

